ज्यों जग पानी बीच बतासा ।
मूरख पडा है मोह के पासा ।
कितनेक दिन का हैगा बासा ।
क्या भूला स्वासा की आसा ।
गये फेर नहीं आते हैं ॥ २ ॥

पुत्र कलत्र मित्र परिवारा ।
किसके हो तुम कौन तुम्हारा ।
जाके बल हरनाम बिसारा ।
अबहूं अपना करो बिचारा ।
जीते जीके नाते हैं ॥ ३ ॥

ज्ञान विवेक बिचार विधाना ।
करम धरम से सब जग जाना ।
जाके चित्त बसे भगवाना ।
**तुलसिदास** यह मोहित जाना ।
सदा रामरस पाते हैं ॥ ४ ॥

भुगत : भोगवीने; जमसेती : जमराज साथे

## २०. राग कौशिया-तीन ताल

जानकीनाथ सहाय करे जब । कोन बिगार करे नर तेरो ।।ध्रु०।।
सूरज मंगल सोम भृगूसुत । बुध अरु गुरु वरदायक तेरा ।
राहु केतु की नाहिं गम्यता । संग शनीचर होत उचेरो ।।१।।
दुष्ट दुःशासन निबल द्रौपदी । चीर उतार कुमन्तर प्रेरो।
जाकी सहाय करी करुणानिधि । बढ गये चीर के भार घनेरो।।२।।
गरभ में राख्यो परिक्षित राजा । अश्वत्थामा जब अस्त्र प्रेरो ।
भारत में भरुही के अंडा । ता परं गज को घंटा गेरो ।।३।।
जाकि सहाय करी करुणानिधि। ताके जगत में भाग बडेरो ।
रघुवंशी संतन सुखदायी । **तुलसिदास** चरणन को साडी ।।४।।

भृगुसुत : शुक्र; गम्यता : पहोंच; उचेरो : उंचो
घनेरो : घणो; भरुही : एक पक्षी; गेरो : नांख्यो
बडेरो : मोटुं; चेरो : सेवक

## २१. राग छाया समाज-तीन ताल

कुटुंब तजी शरण राम तेरी आयो,
त्यज गढ लंक महल औ मंदिर,
नाम सुनत उठ धायो ॥ ध्रु० ॥
भरी सभा में रावण बैठ्यो चरण प्रहार चलायो,
मूरख अंध कह्यो नहिं माने बार बार समझायो ॥ १ ॥
आवत ही लंकापति कीनो हरि हँस कंठ लगायो
जन्म जन्म के मिटे परा-भव राम दर्श जब पायो ॥२॥
हे रघुनाथ अनाथ के बंधू दीन जान अपनायो
**तुलसिदास** रघुवर की शरणा भक्ति अभय पद पायो॥३॥

राम दर्श : रामचंद्रजीनां दर्शन

## २२. राग भैरवी, तीन ताल

भज मन रामचरण सुखदाई ॥ ध्रु० ॥
जिहि चरणन से निकसि सुरसरी शंकर जटा समाई ।
जटाशंकरी नाम पर्यो है त्रिभुवन तारन आई ॥ १ ॥
जिहिं चरणन की चरणपादुका भरत रह्यो लवलाई ।
सोई चरण केवट धोय लीने तब हरि नाव चलाई ॥२॥
सोइ चरण संतन जन सेवत सदा रहत सुखदाई ।
सोइ चरण गौतम ऋषिनारी परश परमपद पाई ॥ ३ ॥
दंडकवन प्रभु पावन कीन्हो ऋषियन त्रास मिटाई ।
सोई प्रभु त्रिलोक के स्वामी कनकमृगा संग धाई ॥ ४ ॥
कपि सुग्रीव बंधुभयव्याकुल तिन जय-छत्र फिराई ।
रिपु को अनुज विभीषण निशिचर परशत लंका पाई ॥५॥
शिवसनकादिक अरु ब्रह्मादिक शेष सहसमुख गाई ।
**तुलसिदास** मारुत-सुत की प्रभु निज मुख करत बडाई॥६॥

सुरसरी : गंगा; लवलाई : लेह् लगाडी; केवट : नाविक
कीन्हो : कर्यो; निशिचर : राक्षस

## २३. तोटक छंद

---

जय राम रमा-रमनं समनं—
भव-ताप-भयाकुल पाहि जनं ।
अवधेस सुरेस रमेस विभो
सरनागत माँगत पाहि प्रभो ॥

दस-सीस-विनासन बीस भुजा—
कृत दूरि महा-महि भूरि-रुजा ।
रजनी-चर-वृंदपतंग रहे
सर-पावक-तेज प्रचंड दहे ॥

महि-मंडल-मंडन चारुतरं ।
धृत-सायक-चाप-निषंग-वरं ॥
मद-मोह-महा-ममता-रजनी
तमपुंज दिवाकर-तेज-अनी ॥

मनजात किरात निपात किये
मृग लोग कुभोग सरेन हिये ॥

इति नाथ अनाथहि पाहि हरे ।
विषयाबन पाँवर भूलि परे ॥
बहु रोग वियोगन्हि लोग हये ।
भवदंघ्रिनिरादर के फल ये ॥
भवसिन्धु अगाध परे नर ते ।
पद–पंकज–प्रेम न जे करते ॥
अति दीन मलीन दुखी नितही ।
जिन्हके पदपंकज प्रीति नहीं ॥
अबलंब भवंत कथा जिन्हके
प्रिय संत अनंत सदा तिन्हके ॥
नहि राग न लोभ न मान मदा ।
तिन्हके सम वैभव वा विपदा ॥
एहि ते तव सेवक होत मुदा ।
मुनि त्यागत जोग भरोस सदा ॥
करि प्रेम निरंतर नेम लिये ।
पदपंकज सेवित सुद्ध हिये ॥

सम मानि निरादर आदरही ।
सब संत सुखी बिचरंति मही ॥
मुनि-मानस-पंकज-भृंग भजे ।
रघुबीर महारनधीर अजे ॥
तव नाम जपामि नमामि हरी ।
भवरोगमहामदमानअरी ॥
गुनसील कृपापरमायतनं ।
प्रनमामि निरंतर श्रीरमनं ॥
रघुनंद निकंदय द्वंद्वघनं ।
महिपाल बिलोकय दीनजनं
दो—बार बार बर माँगउँ हर्षि देहु श्रीरंग ।
पदसरोज अनपायनी भगति सदा सतसंग ॥

पाहि : रक्षा करो; भूरि–रुजा : महा रोग; सायक : बाण निषंग बरं : भाथुं; अनी : अणी; मनजात : कामदेव किरात : भील; निपात : हरावबुं; हति : मारीने; पाँवर : पामर हये : मूआ; भवदंघ्रि : आपनां चरणकमळ; अजे : नहि जीतानार; परमायतनं : परमनिधान; अनपायनी : अखंड

मुदमंगलमय संत समाजू ।
जो जग जंगम तीरथराजू ।
रामभक्ति जहँ सुरसरिधारा
सरस्वति ब्रह्मविचारप्रचारा ॥ १ ॥

* *

सुमति कुमति सबके उर बसहिं ।
नाथ पुरान निगम अस कहहिं ॥
जहां सुमति तहां संपति नाना ।
जहां कुमति तहां विपति निदाना ॥ २ ॥

* *

रघुकुल-रीति सदा चलि आई ।
प्राण जाय वरु वचन न जाई ॥
नहि असत्य सम पातकपुंजा ।
गिरि सम होइ कि कोटिक गुंजा ॥ ३ ॥

* *

इह कलिकाल न साधन दूजा ।
योग यज्ञ जप तप व्रत पूजा ॥
रामहि सुमिरिय गाइय रामहि ।
संतत सुमिर रामगुणग्रामहि ॥ ४ ॥

* *

मोसम दीन न दीनहित
तुम समान रघुवीर ।
अस विचारि रघु-वंश-मणि
हरहु विषम भवपीर ॥ ५ ॥

* *

भवपीर : भवपीड

## २४. राग सिंध-काफी

प्रभु मोरे अवगुण चित न धरो ।
समदरशी है नाम तिहारो, चाहे तो पार करो ॥ध्रु०॥
इक नदिया इक नाल कहावत मैलो हि नीर भरो ।
जब मिल करके एक वर्ण भयो सुरसरि नाम पर्‍यो ॥१॥
इक लोहा पूजा में राख्यो, इक घर बधिक पर्‍यो ।
पारस गुण अवगुण नहिं चितवे, कंचन करत खरो ॥२॥
यह माया भ्रमजाल कहावे सूरदास सगरो ।
अबकि बेर मोहे पार उतारो नहिं प्रण जात टरो ॥३॥

चितवे : जुए

## २५. राग आसा–ताल दादरा

दीनन-दुख–हरन देव सन्तनहितकारी ॥ ध्रु० ॥
अजामील गीध व्याध, इनमें कहो कौन साध।
पंछी हूं पद पढात, गणिका सी तारी ॥ १ ॥
ध्रुव के सिर छत्र देत, प्रह्लाद को उबार लेत।
भक्त हेत बांध्यो सेत, लंक-पुरी जारी ॥ २ ॥
तंदुल देत रीझ जात, साग–पात सों अघात ।
गिनत नहीं जूठे फल, खाटे मीठे खारी ॥ ३ ॥
गज को जब ग्राह ग्रस्यो, दुःशासन चीर खस्यो।
सभा बीच कृष्ण कृष्ण, द्रौपदी पुकारी ॥ ४ ॥
इतने हरि आय गये, बचनन आरूढ भये ।
**सूरदास** द्वारे ठाढो अंधरो भिकारी ॥ ५ ॥

उबार : उद्धारी; साग-पात : कंदमूळ
अघात : तृप्त थाय छे; ठाढो : उभो

## २६. राग भैरवी–तीन ताल

सुनेरी मैंने निर्बल के बल राम।
पिछली साख भरूं संतन की आडे संभारे काम ॥ध्रु०॥
जबलग गज बल अपनो बरत्यो नेक सरो नहिं काम।
निर्बल होय बल राम पुकारो आये आधे नाम ॥ १ ॥
द्रुपदसुता निर्बल भइ ता दिन गह लाये निज धाम।
दुःशासन की भुजा थकित भई वसनरूप भये श्याम ॥२॥
अपबल तपबल और बाहुबल चौथा है बल दाम।
सूर किशोर कृपा से सब बल हारे को हरनाम ॥ ३ ॥

आडे संभारे : संकटमां संभाळी ले छे
बरत्यो : वर्त्यो, चलाव्युं; गह लाये : लइ आव्या

## २७. राग बागेश्री-तीन ताल

सब दिन होत न एक समान ।
एक दिन राजा हरिश्चंद्र गृह संपति मेरु समान ।
एक दिन जाय श्वपच गृह सेवत अंबर हरत मसान ॥१॥
एक दिन दूलह बनत बराती चहुँदिशि गड़त निसान ।
एक दिन डेरा होत जँगल में कर सूधे पग तान ॥२॥
एक दिन सीता रुदन करत है महा विपिन उद्यान ।
एक दिन रामचन्द्र मिल दोउ विचरत पुष्पविमान ॥३॥
एक दिन राजा राज युधिष्ठिर अनुचर श्रीभगवान ॥
एक दिन द्रौपदी नग्न होत है चीर दुशासन तान ।४॥
प्रगटत हैं पूरब की करनी तज मन सोच अजान ॥
**सूरदास** गुण कहँ लग वरणों विधि के अंक प्रमान ॥५॥

श्वपच : चांडाल; अंबर : वस्त्र; दूलह : वरराजा; अंक : लेख

## २८ राग काफी-दीपचंदी

---

अब की टेक हमारी। लाज राखो गिरिधारी ॥ ध्रु० ॥

जैसी लाज राखी अर्जुन की भारत युद्ध मंझारी।
सारथि होके रथ को हांको चक्रसुदर्शनधारी ॥
भक्तन की टेक न टारी ॥ १ ॥

जैसी लाज राखी द्रौपदि की होने न दीनि उघारी।
खैंचत खैंचत दो भुज थाकी दुःशासन पचहारी ॥
चीर बढायो मुरारी ॥ २ ॥

**सूरदास** की लाज राखो अब को है रखवारी।
राधे राधे श्रीवर प्यारो श्रीवृषभानदुलारी।
शरण तक आयो तुम्हारी ॥ ३ ॥

पचहारी : मथी थाक्यो; श्रीवृषभानदुलारी : राधा

## २९. राग केदार–तीन ताल

मो सम कौन कुटिल खल कामी ।
जिन तनु दियो ताहि बिसरायो ऐसो निमकहरामी ॥ध्रु०॥
भरि भरि उदर विषय को धावों,
जैसे सूकर ग्रामी ।
हरिजन छाँड हरी बिमुखन की
निसिदिन करत गुलामी ॥ १ ॥
पापी कौन बडो है मोतें,
सब पतितन में नामी ।
सूर पतित को ठौर कहाँ है,
सुनिये श्रीपति स्वामी ॥ २ ॥

तनु : शरीर; मोते : मारा करतां; ठौर : आश्रय, शरण

## ३०. राग कल्याण-तीन ताल

चरण-कमल बन्दौं हरि राई ।

जाकी कृपा पंगु गिरि लंघै अंधो को सब कछु दरसाई ।

बहिरो सुनै मूक पुनि बोलै रंक चलै सिर छत्र धराई ।

सूरदास स्वामी करुनामय बारबार बन्दौं तिहिं पाई ॥१॥

## ३१. राग गारा-तीन ताल

अखियाँ हरिदर्शन की प्यासी ।
देख्यो चाहत कमलनैन को, निसिदिन रहत उदासी ॥१॥
आये ऊधो फिरि गये आँगन डारि गये गर फाँसी ॥२॥
केसरि-तिलक मोतिन की माला वृन्दावन को वासी ॥३॥
काहू के मन की को जन जानत लोगन के मन हाँसी ॥४॥
सूरदास प्रभु तुमरे दरस बिन लेहौं करवट काँसी ॥५॥

करवट काँसी : काशीमां करवत मूकावत्रु

## ३२. राग काफी

ऊधो कर्मन की गति न्यारी ।
सब नदियाँ जल भर भर रहियां
सागर किस विधि खारी ॥ध्रु०॥
उज्ज्वल पंख दिये बकुला को
कोयल कित गुण कारी ।
सुंदर नैन मृगा को दीने
बन बन फिरत उजारी ॥ १ ॥
मूरख मूरख राजे कीने
पंडित फिरत भिखारी ।
सूरश्याम मिलबे की आशा
छिन छिन बीतत भारी ॥ २ ॥

उजारी : उजड़;  बीतत : बीते छे

## २३. राग भीमपलासी–तीन ताल

सबसे ऊंची प्रेम सगाई ।
दुर्योधन को मेवा त्यागो साग विदुर घर पाई ॥ध्रु०॥
जूठे फल शबरी के खाये बहुविधि प्रेम लगाई ॥
प्रेम के वश नृप–सेवा कीन्ही आप बने हरी नाई ॥१॥
राजसुयज्ञ युधिष्ठिर कीनो तामें जूंठ उठाई ॥
प्रेम के वश अर्जुन–रथ हांक्यो भूल गये ठकुराई ॥२॥
ऐसी प्रीति बढ़ी वृन्दावन गोपिन नाच नचाई ।
सूर क्रूर इस लायक नाहीं कहँलग करौं बड़ाई ॥३॥

नाई : हजाम; ठकुराई : मोटप

## ३४. राग जोगी-तीन ताल

अब मैं नाच्यो बहुत गुपाल ।
काम क्रोध को पहिरि चोलना कंठ विषय की माल ॥
महामोह के नूपुर बाजत निन्दा सब्द रसाल ।
भरम भर्‍यो मन भयो पखावज चलत कुसंगति चाल ॥
तृस्ना नाद करत घट भीतर नाना विधि दै ताल ।
माया को कटि फेंटा बाँध्यो लोभ तिलक दै भाल ॥
कोटिक कला काछि दिखराई जलथल सुधि नहिं काल ।
सूरदास की सबै अविद्या दूर करो नँदलाल ॥

चोलना : चोळी; सबद : शब्द; पखावज : मृदंग
काछि : धारण करीने; दिखराई : देखाडी

## ३५. राग भैरवी-तीन ताळ

छाँडि मन हरि विमुखन को संग ॥
जिनके संग कुबुधि उपजत है
परत भंजन में भंग ॥ ध्रुव०।
कहा होत पय पान कराये विष नहिं तजत भुजंग ॥
कागहिं कहा कपूर चुगायो स्वान न्हवाये गंग ॥
खरको कहा अरगजा लेपन मरकट भूषन अंग ॥
गज को कहा न्हवाये सरिता बहुरि धरहि खहि छंग ॥
पाहन पतित बान नहिं बेधत रीतो करज निखंग ॥
सूरदास खल कारी कामरि चढत न दूजो रंग ॥

खहि : धूळ; छंग : खोळी; कामरि : कांमळ

## ३६. राग सिंधकाफी–तीन ताल

संकट काट मुरारी, हमरे संकट काट मुरारी ।
संकट में इक संकट उपज्यो, अरज करै मृगनारी ॥ध्रु०॥
इक ढिग बावर जाय गडरिया इक ढिग श्वान विहारी ।
इक ढिग जा अग लाडी इक ढिग जा बैठयो फंदकारी ॥१॥
उलटी पवन बावर को लागी श्वान गयो ससकारी ।
बरनी से भुजंग जो निकस्यो तिन डस्यो फंदकारी ॥२॥
नाचत कूदत हरनी निकसी भली करी गिरिधारी ।
सूरदास प्रभु तुम्हरे दरश को चरन–कमल बलिहारी ॥३॥

बावर : बावळ; फंदकारी : पारधी; बरनी : राफडो

## ३७. राग खमाज विलंबित-तीन ताल

अब तो प्रगट भई जग जानी ।
    वा मोहन सों प्रीति निरन्तर
    क्यों रहेगी छानी ॥ ध्रु० ॥
कहा करों सुन्दर मूरत इन
    नयनन माँझ समानी ।
निकसत नहीं बहुत पचहारी
    रोम रोम उरझानी ॥ १ ॥
अब कैसे निर्वार जात है
    मिले दूध ज्यों पानी
सूरदास प्रभु अन्तर्यामी
    ग्वालिन मन की जानी ॥ २ ॥

निर्वार : निवारवुं;    उरझानी : व्यापी रह्युं

## १८. राग आसावरी-दीपचंदी

मन तोहे किस बिध कर समझाऊं ।
सोना होय तो सुहाग मंगाऊं बंकनाल रस लाऊ ।
ग्यान शब्द की फूंक चलाऊं, पानी कर पिघलाऊं ॥१॥
घोडा होय तो लगाम लगाऊं ऊपर जीन कसाऊं ।
होय सवार तेरे पर बैठूं चाबुक देके चलाऊं ॥२॥
हाथी होय तो जंजीर गढाऊं, चारों पैर बंधाऊं ।
होय महावत तेरे पर बैठूं अंकुश लेके चलाऊं ॥३॥
लोहा होय तो ऐरण मंगाऊं ऊपर धुवन धुवाऊं ॥
धूवन की घनघोर मचाऊं जंतर तार खिंचाऊं ॥४॥
ग्यानी न हो तो ग्यान सिखाऊं सत्य की राह चलाऊं ।
कहत **कबीर** सुनो भई साधू अमरापुर पहुंचाऊं ॥५॥

सुहाग : टंकणखार; बंकनाल : लगडी ओतवानी मूस
गढाऊं : ढाळुं; धुवन : हथोडो

## ३९. राग कानडा-दीपचंदी

घूंगट का पट खोल रे

तोहे राम मिलेंगे ॥—ध्रु० ॥

घट घट रमता राम रमैया

कटुक वचन मत बोल रे ॥—तोहे०॥१॥

रंग महल में दीप बरत है

आसन से मत डोल रे ॥—तोहे०॥२॥

कहत कबीर सुनो भई साधू

अनहृत बाजत ढोल रे ॥—तोहे०॥३॥

## ५०. राग भैरवी–ताल केरवा

बीत गये दीना भजन बिना रे
    भजन बिना रे, भजन बिना रे, भजन बिना रे ।।ध्रु०।।
बाल अवस्था खेल गंवायो
    जब जवानि तब मान किया रे–बीत० ।। १ ।।
लाहे कारण मूल गंवायो
    अजहु न मिटि तेरी मन की तृष्णा रे–बीत० ।। २ ।।
कहत कबीर सुनो भई साधो
    पार उतर गये संत जना रे–बीत० ।। ३ ।।

मान : अभिमान;    लाहे : नफो

## ४१. राग केदार–तीन ताल

तू तो राम सुमर जग लडवा दे ॥ ध्रु० ॥
कोरा कागज काली शाई, लिखत पढत वाको पढवा दे ॥१॥
हाथि चलत है अ॰ने गत मो, कुतर भुकत वाको भुकवा दे॥२॥
कहत कबीर सुनो भई साधू नरक पचत वाको पचवा दे॥३॥

पचत : सबडे

## ४२. राग भैरवी-ताल तेवरा

---

मत कर मोह तू, हरि भजन को मान रे
नयन दिये दरसन करने को, श्रवण दिये सुन ज्ञान रे।
वदन दिया हरिगुण गाने को, हाथ दिये कर दान रे।
कहत कबीर सुनो भाई साधो, कंचन निपजत खान रे॥

## ४१. राग हमीर-तीन ताल

---

गुरुबिन कोन बतावे बाट, बडा बिकट यमघाट ॥ध्रु०॥
भ्रांति की पहाडी नदिया बिचमो अहंकार की लाट ॥१॥
मदमत्सर का मेह बरसत माया पवन बहे दाट ॥२॥
कहत कबीरा सुनो भई साधो क्यों तरना यह घाट ॥३॥

## ४४. राग बिहाग-तीन ताल

नहीं छोडुं रे बाबा रामनाम,
मेरो और पढन सो नहीं काम ॥ ध्रु० ॥
प्रहलाद पठाये पढन शाल,
संग सखा बहु लिये बाल ।
मोको कहा पढावत आलजाल,
मेरी पटिया पे लिख देउ श्रीगोपाल ॥१॥
यह षंडामर्कें कह्यो जाय,
प्रहलाद बुलाये बेग धाय ।
तू राम कहन की छोड बान,
तुझे तुरत छुडाऊं कह्यो मान ॥ २ ॥

मोको कहा सतावो बारबार,
प्रभु जल थल नभ कीन्हे पहार ।
एक राम न छोड़ूं गुरुहि गार,
मोको घाल जार चाहे मार डार ॥ ३ ॥
काढ खड्ग कोप्यो रिसाय,
तुझे राखनहारो मोहि बताय ।
प्रभु खंब से निकसे हो विस्तार,
हरिणाकुश छेद्यो नख विदार ॥ ४ ॥
श्रीपरमपुरुष देवाधिदेव,
भक्त हेत नरसिंह भेख ।
कहे कबीर काऊ लखे न पार,
प्रहलाद उबारे अनेक बार ॥ ५ ॥

पठाये : मोकल्या; आलजाल : नकामा विषय
बान : टेव; षंडामर्के : प्रह्लादना शिक्षागुरुनुं नाम
गार : सोगंद; काऊ : कोइ

## ४५. राग भैरवी-तीन ताल

झिनि झिनि झिनि झिनि बिनी चदरिया ॥
बिनी चदरिया, बिनी चदरिया ॥ ध्रु० ॥
आठ कमल दस चरखा डोले
पांच तत्त गुन तिनी चदरिया ॥ १ ॥
साइंको सीयत मास दस लगे
ठोंक ठोंक कर बिनी चदरिया ॥ २ ॥
सो चादर सुर नर मुनि ओढी
ओढी के मेली किनी चदरिया ॥ ३ ॥
दास कबीर जतन सो ओढी
ज्यों की त्यों धर दीनी चदरिया ॥ ४ ॥

साइंको : मालिकने; सीयत : शीवतां

## ४६. राग बरवा काफी-तीन ताल

जन्म तेरो बातो में बीत गयो ।
तेने कबहुं न कृष्ण कह्यो ॥ ध्रुव० ॥
पांच बरस का आला भोला अब तो बीस भयो ।
मकरपचीसी माया कारन देश विदेश गयो ॥ १ ॥
तीस बरस की अब मति उपजी लोभ बढे नित नयो
माया जोरी लाख करोरी अजहुँ न तृप्त भयो ॥ २ ॥
वृद्ध भयो तब आलस उपजी कफ नित कण्ठ रह्यो ।
साधु कि संगति कबहुँ न कीनी विरथा जन्म गयो ॥३॥
यह संसार मतलब का लोभी झूँठा ठाट रच्यो ।
कहत कबीर समझ मन मूरख तू क्यों भूल गयो ॥४॥

तेने : तैं; करोरी : करोडो

## ४७. राग पिलू—दीपचंदी

इस तन धन की कौन बडाई ।
देखत नैनों में मिट्टी मिलाई ॥ ध्रुव० ॥
अपने खातर मेहेल बनाया ।
आपहि जा कर जंगल सोया ॥ १ ॥
हाड जले जैसे लकरि की मोली ।
बाल जले जैसी घास की पोली ॥ २ ॥
कहत कबीरा सुन मेरे गुनिया ।
आप मुवे पिछे डुब गई दुनिया ॥ ३ ॥

पोळी : पूळी

## ४८. राग खमाज—धुमाली

भजो रे भैया राम गोविंद हरी ॥ ध्रुव० ॥

जप तप साधन कछु नहिं लागत
खरचत नहिं गठरी ॥ १ ॥

संतत संपत सुख के कारण
जासे भूल परी ॥ २ ॥

कहत कबीरा ज्या मुख राम नहिं ।
वो मुख धूल भरी ॥ ३ ॥

## ४९. राग तिलंग-तीन ताल

साहब को मिहीं होये सो पावे—टेक.

मोटा सूत दिया कोरिया घर मिहीं मिहीं गुहरावे,
मोटे सूत का ताना ताने मिहीं कहांसे पावे ॥साहिब०॥
मांटी मोटी है कुम्हरा घर दो चारि लात लगावे
मिहीं मिहीं वाके करि डारे भव वाइ चाक चढावे ॥साहिब०॥
शक्कर बिखरी रेत में संतो कुंजर मुख नहिं आवे
मान बडाई छोड दे बंदे चिउंटी हो चुनि लावे ॥साहिब०॥
बडा होय सत्कर्म करै और सब पर अदल चलावै
कहें कबीर जम आय गहेंगे तब तुमें कौन छुडावे॥साहिब०॥

मिहीं : नाजुं, अदजुं; कोरिया : वणकर
कुम्हरा : कुं भार; भव : फरी

## ५०. राग आसा-दीपचंदी

ठाकुर तव शरणाई आयो ।
उतर गयो मेरा मन का संशा
जब तेरा दरशन पायो ॥ ध्रुव० ॥
अनबोलत मेरी बिरथा जानी
अपना नाम जपायो ।
दुख नाठे सुख सहज समायो ।
अनंद अनंद गुण गायो ॥ १ ॥
बांह पकड कढ लीने अपने
गृह अंध कूपते मायो ।
कहु नानक गुरु बंधन काटे
बिछुरत आन मिलायो ॥ २ ॥

संशा : संशय; बिरथा : व्यथा; नाठे : नाश पाम्या
मायो : अंदर; बिछुरत : बिछूटा पडेलाने

## ५१. राग मल्हार-तीन ताल

साधो मन का मान त्यागो ।
काम क्रोध संगत दुर्जन की ताते अहनिस भागो ।।ध्रु०।।
सुख दुख दोनों सम कर जाना और मान अपमाना ।
हर्ष-शोक ते रहे अतीता तिन जग तत्व पछाना ।।१।।
अस्तुति निंदा दोऊ त्यागे खोजै पद निरबाना ।
जन नानक यह खेल कठिन है किनहूं गुरुमुख जाना ।।२।।

अतीता : पेलीमेर;    अस्तुति : प्रशंसा

## ५२. राग शंकरा-तेवरा

बिसर गई सब तात पराई ।
जबसे साधू संगत पाई ॥ ध्रुव ॥
नहिं कोई वैरी नहिं बेगाना,
सकल संग हमरी बन आई ॥ १ ॥
जो प्रभु कीन्हो सो भला कर मान्यो,
यह सुमति साधु से पाई ॥ २ ॥
सब में रम रहा प्रभु एकाकी,
पेख पेख नानक विहँसाई ॥ ३ ॥

बेगाना : परायो; पेख : देख; एकाकी : एकलो

## ५१. राग दुर्गा—तीन ताल

रे मन राम सों कर प्रीत ॥ ध्रु० ॥

श्रवण गोविंदगुण सुनो अरु गाउ रसना गीत ॥ १ ॥

कर साधुसंगत सुमिर माधो होय पतित पुनीत ॥ २ ॥

कालव्याल ज्यो ग्रस्यो डोले मुख पसारे मीत ॥ ३ ॥

कहे नानक राम भज ले जात अवसर बीत ॥ ४ ॥

कालव्याल : काळसर्प; मीत : मित्र

## ५४. राग बीहाग—तीन ताल

नाम जपन क्यों छोड दिया ?
क्रोध न छोडा झूठ न छोडा ।
सत्यवचन क्यों छोड दिया ॥ ध्रुव ॥
झूठे जग में दिल ललचा कर ।
असल वतन क्यों छोड दिया ?
कौडी को तो खूब सम्हाला ।
लाल रतन क्यों छोड दिया ॥ १ ॥
जिहि सुमिरन ते अतिसुख पावे ।
सो सुमिरन क्यों छोड दिया ?
खालस इक भगवान भरोसे ।
तन मन धन क्यों न छोड दिया ॥ २ ॥

## ५५. राग कौशिया–विलंबित तीन ताल

सुमरन कर ले मेरे मन ।

तेरि बिति जाति उमर हरनाम बिन ॥ ध्रुव ॥

कूप नीर बिन, धेनु क्षीर बिन, मंदर दीप बिन.
जैसे तरुवर फल बिन हीन, तैसे प्राणी हरनाम बिन ॥१॥
देह नैन बिन, रैन चंद्र बिन, धरती मेह बिन,
जैसे पंडित वेदविहीन तैसे प्राणी हरनाम बिन ॥ २ ॥
काम क्रोध मद लोभ निहारो छांड दे अब संतजन ।
कहे नानकशा सुन भगवंत या जगमें नहिं कोइ अपन ॥३॥

## ५६. राग भूपाली-तेवरा

---

अपनो निज पद देत बलि को,
दान मांगत बाल होको ॥ ध्रु० ॥
बटु कपट जब समज कवि को,
माँगे सो मत दे तो यव हिं रख वाको ।
भूव तीन पद की मांगे वामन,
हँसके नृप बोले अर ले धन ।
भयो श्रीविक्रम, कियो पदक्रम,
एक महीपर, बिजे को अंबर ।
बैजु के प्रभु त्रिजे को शिर पर ॥ अपने०

पदक्रम : पगलुं भरवुं; अंबर : आकाश

## ५७. राग छाया कालिंगडा-तीन ताल

बंधन काट मुरारी हमरे बंधन काट मुरारी ।
ग्राह गजराज लडे जल भीतर ले गयो अंबु मँझारी ॥ध्रु०॥
गज की टेर सुनी यदुनंदन तजी गरुड असवारी ॥१॥
पांचाली प्रभु कारण मारे पग धार्यो गिरिधारी ।
पट शठ खैंचत निकसत नाहीं सकल सभा पचहारी ॥२॥
चरणस्पर्श परमपद पायो गौतम ऋषि की नारी ।
गणिका शबरी इन गति पाई बैठ विमान सिधारी ॥३॥
सुन सुन सुयश सदा भक्तन को सुख सो भजो इक वारी ।
विधिचंद्र दरशन को प्यासो लीजिये सुरत हमारी ॥४॥

पट : वस्त्र; शठ : दुःशासन, दुष्ट

## ५८. राग सिंध काफी-दादरा

नाम को अधार तेरे नाम को आधारा ॥ ध्रु० ॥
मेरी मेरी करत फिरत दिन हि रैन सारा ।
नजर भर के देख प्राणि धुंद का पसारा ॥ नाम० ॥ १ ॥
जमुना में गेंद गिरी ग्वाल बाल हारा ।
कालिनाग नाथ लिनो कृष्ण भयो कारा ॥ नाम० ॥ २ ॥
राजा बलि के द्वारे ठाडे वामन रूप धारा ।
वीस भुजा रावण की छिन में काट डारा ॥ नाम० ॥ ३ ॥
मथुरा में जन्म लिनो गोकुला सिधारा ।
कंस को निरवंश किनो मोर मुगुटवारा ॥ नाम० ॥ ४ ॥

रैन : रात्रि; ठाडे : उभा; सिधारा : सिधाऱ्या
नाथ लीनों : नाथ्यो

## ५९. राग मालकंस-झपताल

धर्ममणि मीन, मर्यादमणि रामचंद्र ।
रसिकमणि कृष्ण और तेजमणि नरहरि ॥
कठणमणि कमठ, बल-विपुलमणि वाराह,
छलनमणि वामन, देह विक्रमधरि ॥ १ ॥
गिरिनमणि कनक गिरि, उदधिनमणि क्षीरनिधि,
सरनमणि मानसर, नदिनमणि सुरसरी ॥ २ ॥
खगनमणि गरुड, द्रुगनमणि कल्पतरु ।
कपिन मणि हनुमान्, पुरिनमणि अवधपुरी ॥ ३ ॥
सुभटमणि परशुधर, कांत मणि चक्रवर,
शक्तिमणि पार्वति, जान शंकरवरी ॥ ४ ॥
भक्तमणि प्रल्हाद, प्रेममणि राधिके,
मणिनकी माल गुह कंठ कान्हर धरी ॥ ५ ॥

मर्यादमणि : मर्यादाना आदर्श; कमट : काचबो
सरन : तळाव; कांत : चक्र; गुह : गूंथीने

## ६०. राग भीमपलासी - तीन ताल

---

समझ बूझ दिल खोज पिआरे, आशक हो कर सोना क्या?
जिन नैनों से नींद गँवाई तकिया लेफ बिछाना क्या? ॥१॥
रूखा सूखा राम का टुकडा चिकना और सलोना क्या? ॥२॥
कहत कमाल प्रेम के मारग सीस दिया फिर रोना क्या? ॥३॥

चिकना : घीयोंड      सलोना : शाक राइता इ०

## ६१. राग बिलावल-झप ताल

प्रबल हि शाम अब, दुर्बल हि देख जन ।
झट हि पट झपट कर गज बचायो ॥ ध्रु० ॥
गोप ही ग्वाल को, राख लियो गिरिधर ।
इंद्र को मान छिन में घटायो ॥ १ ॥
नरहरि रूप धरे, वरहि सब परिहारो ।
दास प्रल्हाद पर यों नमायो ॥ २ ॥
चक्रधर दास हरि प्रेम के वश भये ।
गोपिघर चोर के दूध पायो ॥ ३ ॥

## ६२. राग बागेश्री झुमरा ताल

टेर सुनो व्रजराज दुलारे,
दीन मलीन हीन शुभगुण सो,
आय पर्‍यो हूं द्वार तिहारे ॥ टेर० ॥
काम क्रोध अति कपट लोभ मद
सोहि माने निज प्रीतम प्यारे,
भ्रमत रह्यो इन संग विषयन में
तुव पदकमलन मैं उर धारे ॥ टेर० ॥

टेर : पोकार

## ६३. राग तोडी-तीन ताल

अवगुण मेरो कीजे हरि माफ ।
अब कीजे माफ । अब कीजे माफ ॥ ध्रु० ॥
तिहारे चरण शरण आयो हूं
अविनाशी जानि प्रबल अप्रताप ॥ १ ॥
जैसे हि तैसो तिहारो हि किंकर,
मन वच कर्म करी जपूं नित जाप ।
प्रेमानंद कहे नाथ, मेरो कही ग्रहो हाथ,
उर शीस पर धरो चरनछाप ॥ २ ॥

## ६४. राग बिहाग-तीन ताल

---

बिसर न जाजो मेरे मीत, यह वर मांगू मैं नीत ॥ध्रु०।
म मतिमंद कछु नहिं जानू, नहिं कछु तुम संग हीत।
बाँह गहे की लाज तुमको, तुम संग मेरी जीत ॥१।
तुम रीझो ऐसो गुण नाहीं, अवगुण की हूं भीत ।
अवगुण जानि बिसारोगे जीवन, होऊंगी मैं बहुत फजीत॥२।
मेरे दृढ भरोसो जिय में, तजिहौं न मोहन प्रीत ।
जन अवगुण प्रभु मानत नाहीं, यह पूरब की रीत ॥३।
दीनबंधु अति मृदुलसुभाऊ, गाऊं निसदिन गीत ।
प्रेमसखी समझूं नहि कंडी, एक भरोसो चीत ॥४

मीत : मित्र; नीत : नित्य; गहेकी : पकड़ेकानी

## ६५. राग तिलंग–तीन ताल

मैं तो बिरद भरोसे बहुनामी ।
सेवा सुमिरन कछुवे न जानूं, सुनियो परम गुरु स्वामी॥ध्रु०॥
गज अरु गीध तारि है गणिका, कुटिल अजामिल कामी ॥१॥
एहि साख श्रवणे सुनि आयो, चरण शरण सुखधामी ॥२॥
प्रेमानंद तारो के मारो, समरथ अंतरयामी ॥ ३ ॥

बिरद : टेक; प्रतिज्ञा

## ६६ राग भैरवी तीन ताल

हो रसिया मैं तो शरण तिहारी,
नहि साधन बल बचन चातुरी
एक भरोसो चरणे गिरिधारी ॥ ध्रु० ॥
कडुइ तुंबरिया मैं तो नीच भूमि की
गुण–सागर पिया तुम हि संवारी ॥ १ ॥
मैं अति दीन बालक तुम शरन
नाथ न दीजे अनाथ बिसारी ॥ २ ॥
निज जन जानि संभालोगे प्रीतम
**प्रेमसखी** नित जाऊं बलिहारी ॥ ३ ॥

**कडुइ तुंबरिया : कडवी तुंबडी**

## ६७ राग आसा–तीन ताल

ऊधो सो मूरत हम देखी,
शिव सनकादि सकल मुनि दुर्लभ
ब्रह्म इंद्र नहि पेखी ॥ ध्रु० ॥
खोजत फिरत युगोयुग जोगी
योग जुगत ते न्यारी,
सिद्धि समाध्र स्वपन नहिं दरसी
मोहनि मूरत प्यारी ॥ १ ॥

पेखी : देखी

नाथ यती अरु जोगी जंगम
　　ढूंढ रहे वन माहीं,
मेक धरे धरति अभिहारे
　　तिनहूं दरसी नाहीं ॥ २ ॥
निगम आगम विमला यश गावे
　　रहत सदा दरबारी,
तिलभर पार वार नहिं पायो
　　कहि कहि नेति पुकारी ॥ ३ ॥
सो हम गृह गृह नाच नचाई
　　तनक तनक दधि देखे
**रामदास** हम रंगी श्यामरंग
　　जाहु योग घर लेके ॥ ४ ॥

---

## ६८ राग भैरवी-दादरा

रचा प्रभु तूने यह ब्रह्मांड सारा ।
प्राणोंसे प्यारा तू ही सबसे न्यारा ॥ध्रु०॥

तू हि भाई बंधु तू हि जगतजननी ।
सकल जगत में एक तेरा पसारा ॥ १ ॥

धर्म दूध से माता तुम हमको पालो ।
देओ खोल विद्या का अपने भंडारा ॥ २ ॥

नमा कर सीस प्रभु विनती हमारी ।
देओ दान भक्ति का होवे विस्तारा ॥ ३ ॥

## ६९. राग भैरवी-तीन ताल

हे जग-त्राता, विश्व-विधाता,
हे सुख-शान्तिनिकेतन हे ।
प्रेम के सिंधो, दीन के बंधो,
दुःख-दरिद्र-विनाशन हे ॥ ध्रु० ॥
नित्य, अखंड, अनंत, अनादी,
पूरण ब्रह्म, सनातन हे ।
जग-आश्रय, जगपति, जगवंदन,
अनुपम, अलख, निरंजन हे ।
प्राणसखा, त्रिभुवनप्रतिपालक,
जीवन के अवलंबन हे ॥ १ ॥

## ७०. राग तिलक कामोद्-दीपचंदी

---

नाथ कैसे गज को बंध छुडायो
यही अचरज मोहिं आयो ॥ टेक ॥
गज और ग्राह लडत जल भीतर,
लडत लडत गज हार्‍यो ।
जब-भर सूंड रही जल ऊपर ।
तब हरिनाम पुकार्‍यो ॥ नाथ० ॥ १ ॥

शबरी के बेर सुदामा के तंदुल,
रुचि रुचि भोग लगायो ।
दुर्योधन का मेवा त्यागो,
साग विदुरघर खायो ॥ नाथ० ॥ २ ॥

पैठ पाताल कालि नाग नाथ्यो,
फण पर नृत्य करायो ।
गिरि गोवरधन कर पर धार्यो,
नंदघर लाल कहायो ॥ नाथ० ॥ ३ ॥

अघासुर मार्यो बकासुर मार्यो,
दावानल पान करायो ।
खंभ फोड हिरणाकुस मार्यो,
नरसिंग नाम धरायो ॥ नाथ० ॥ ४ ॥

अजामील गज गणिका तारी,
द्रुपदी को चीर पुरायो ।
पयपान करत पूतना मारी,
कुब्जा को रूप बनायो ॥ नाथ० ॥ ५ ॥

कौरव पांडव को युद्ध रचायो,
कौरव को मार हटायो ।
दुर्योधन को मान घटायो,
मोहे भरोसो आयो ॥ नाथ० ॥ ६ ॥

सब सखियन मिलि कंगन बांध्यो,
रेशम गांठ बंधायो ।
छूटे नहीं राधाजी को कंगन,
कैसे गोवरधन उठायो ॥ नाथ० ॥ ७ ॥

जोगी जाको ध्यान धरत है,
ध्यान धरत नहीं आयो ।
सूरदास प्रभु तिहारे मिलन को,
जसोदा की धेनु चरायो ॥ नाथ० ॥ ८ ॥

पैठ : पेसीने; कंगन : चूडी

## ७१. राग कालिंगड़ा-तीन ताल

प्राणि तू हर सों डर रे ।
तू क्या रहा निडर रे ॥ ध्रु० ॥
गाफिल मत रहे चेत सवेरा, मन में राख फिकर रे ।
जो कुछ करे वेग सू कर ले, सिर पर काल जबर रे ॥१॥
काले गोरे तन पर भूला, तन जायेगा जर रे ।
यम के दूत पकर कर धीसे, काढे बहुत कसर रे ॥२॥
ब्रजकिसोर प्रभुपद-नौका चढ भासागर को तर रे ।
हरि भज हरि भज हरि भज प्राणी हरिभजन तू कर रे ॥३॥

## ७२. राग पहाडी झिंजोटी-ताल धुमाळी

वो कहां प्रभु अगम अपारा अरु कहां तू मुग्ध गंवारा ॥धृ०॥
जिनके गुण रवी सकारे, शशि वायू अग्नि सितारे ।
षडऋतू और बन सारे, गा गा के नेति पुकारे ।
गये गुजर अनंत महंत योगी, सुर संत अंत न निकारा ॥१॥

गंवारा : गमार; सकारे: स्वीकारे

जल पर जमीन ठहरा के, अस्मान अधर लटका के ।
सब नियमित रहे चला के ।
कइ कोटि कोस से दूर, चमक रहा नूर ।
हुकम के द्वारा ॥ २ ॥
कहीं पर्वत शिखर के ऊपर, कर दिये खडे जहां तरुवर ।
उनको भी वहां निरंतर, पहुंचावत है जीवनझर ।
चींटि को तो कनकन का, हस्ति को मन का देननहारा ॥३॥
क्या अद्भुत खेल बनाया, पत्थर से पानी बहाया ।
कांटों में फूल समाया, लकडी से फल निपजाया ।
एक तत्त्व से मानव जैसे, पुतले कैसे बनाये हजारा ॥ ४ ॥
पृथ्वी यदि पत्र बनावे, सागर दवात हो जावे ।
वनवृक्ष की कमल चलावे, गुण लिखते पार न पावे ।
सब हो कर रोम जबान, करे यदि गान, न लगे सुमारा ॥५॥

जीवनझर : पाणी; चींटीं : कीडी; रोम : केश;
जबान : जीभ

## ७३. गजल

है बहारेबाग दुनिया चंदरोज़ ।
देख लो इसका तमाशा चंदरोज़ ॥
ऐ मुसाफिर कूच का सामान कर ।
इस जहां में है बसेरा चंदरोज़ ॥

पूछा लुकमां से जिया तू कितने रोज़ ।
दस्ते हज़रत मलके बोला चंदरोज़ ॥
बाद मदफन् कब्र में बोली कज़ा ।
अब यहां पे सोते रहना चंदरोज़ ॥
फिर तुम कहां और मैं कहां ऐ ! दोस्तों ।
साथ है मेरा तुम्हारा चंदरोज़ ॥
क्यों सताते हो दिले बेजुर्म को ।
ज़ालिमों, है ये ज़माना चंदरोज़ ॥
याद कर तू ऐ **नजीर** कबरों के रोज़ ।
जिंदगी का है भरोसा चंदरोज़ ॥

बहारेबाग दुनिया : ससारनो ल्हावो; चन्दरोज़ : चार दहाडा; सामान : तैयारी; बसेरा : वासो; लुकमां : लुकमानहकीम, उर्दुमां धन्वंतरी; दस्तेमलके : हाथघसीने; बाद मदफन् : दफनाव्याबाद; कजा : मोत; बेजुर्म: निरपराध

## ७४. गजल

अगर है शौक मिलने का तो हरदम लौ लगाता जा।
जला कर खुदनुमाई को भसम तन पर लगाता जा॥
पकड़कर इश्क की झाड़ू सफा कर हुजरे दिल को।
दुई की धूल को लेकर मुसल्ले पर उड़ाता जा॥
मुसल्ला फाड़ तसबी तोड़ किताबें डाल पानी में।
पकड़ दस्त तू फिरश्तों को गुलाम उनका कहाता जा॥
न मर भूखा न रख रोजा न जा मस्जद न कर सिजदा।
वजू का तोड़ दे कूजा शराबे शौक पीता जा॥
हमेशा खा हमेशा पी न गफलत से रहो इकदम।
नशे में सैर कर अपनी खुदी को तू जलाता जा॥

८६

न हो मुल्ला न हो बम्मन् दुई की छोड कर पूजा।
हुकम है शाह कलंदर का अनलहक तू कहाता जा ॥

कहे मनसूर मस्ताना हक मैंने दिल में पहचाना।
वही मस्तों का मयखाना उसीके बीच आता जा ॥

लो : ध्यान; खुदनुमाई : अहंकार; दुई : द्वैत; मुसल्ला : कर्मकांड; तसबी : माळा; किताबें : शास्त्रोनां पोथां; दस्त : हाथ; सिजदा : सेजदो, घुंटणीए पडवुं; वजु : निमाज पहेलां हाथ मो धोवां; कूजा : करवो, सुरई; शराबेशौक : ईश्वरी प्रेमरुपी शराब; नशेमें : ईश्वरी प्रेमनी मस्तीमां; सैर : सहेल; खुदी : अहंकार; अनलहक : सोऽहम्; हक : सत्य; मयखाना : पीठुं, शराबखानुं

## ७५. राग भैरवी–तीन ताल

माई सरस्वती शारदा ।
विद्यादानी दयानी दुःखहरनी,
जगतजननी ज्वालामुखी माता ।। ध्रु० ।
कीजे सुदृष्टि सेवक जान इतनो,
अपनो कर बख्श दीजे,
ताल तान कर सुहाग सुध अलंकार ।।

## ७६. राग बिहारी-तीन ताल

जय जगदीश हरे ।
भक्तजनों का संकट छिन में दूर करे ।
जो ध्यावे फल पावे, दुख विनसे मन का ॥ध्रु०॥

सुखसंपति गृह आवे कष्ट मिटे तन का ।
मात पिता तुम मेरे शरण गहूं किसकी ।
तुम बिना और न दूजा आस करू जिसकी ॥ १ ॥
तुम पूरण परमात्मा तुम अंतर्यामी ।
पारब्रह्म परमेश्वर तुम सबके स्वामी ।
तुम करुणा के सागर, तुम पालनकरता ।
मैं मूरख खल कामी, कृपा करो भरता ॥ २ ॥
तुम हो एक अगोचर सबके प्राणपती ।
किसविध मिलूं गुसांई तुमको मैं कुमती ॥
दीनबंधू दुखहरता ठाकुर तुम मेरो ।
अपने हात उठावो द्वार पर्यो तेरो ॥
विषय विकार मिटावो पाप हरो देवा ।
श्रद्धा भक्ति बढावो संतन की सेवा ॥ ३ ॥

गहूं : पकडुं; भरता : पालनकर्ता; गुसांई : स्वामी, मालिक

## ७७ राग अडाणा-झुमरा

नैया मेरी तनक सी बोझी पाथर भार ।
चहुँ दिशि अति भौंरे उठत केवट है मतवार ॥
केवट है मतवार नाव मँझधारहिं आनी ।
आँधी उठत प्रचंड तेहुँ पर बरसै पानी ॥
कह गिरिधर कविराय नाथ हो तुमहि खेवैया ।
उठहि दया को डाँड घाट पर आवै नैया ॥

नैया : नाव; तनक : नानी; बोझी : लादी
भौंरे : वमळ; केवट : मांझी, खारवो; मतवार : मतवालो, पागल; मँझधारहिं : प्रवाह वचोवच; आँधी : वावाझोडुं; खेवया : नाविक, कर्णधार; डाँड : हलेसुं

## ७७ राग अडाणा-झुमरा

नैया मेरी तनक सी बोझी पाथर भार ।
चहुँ दिशि अति भौंरे उठत केवट है मतवार ॥
केवट है मतवार नाव मँझधारहिं आनी ।
आँधी उठत प्रचंड तेहुँ पर बरसै पानी ॥
कह **गिरिधर** कविराय नाथ हो तुमहि खेवैया ।
उठहि दया को डाँड घाट पर आवै नैया ॥

नैया : नाव; तनक : नानी; बोझी : लादी
भौंरे : वमळ; केवट : मांझीं, खारवो; मतवार : मतवालो, पागल; मँझधारहिं : प्रवाह वचोवच;
आँधी : वावाझोडुं; खेवया : नाविक, कर्णधार; डाँड : हलेसुं

## ७८ राग बिहाग तीन ताल

संत समागम कीजे हो, निशदिन ॥ ध्रुव० ॥

मान त्यजी संतन के मुख से, प्रेम-सुधारस पीजे हो ॥१॥

अंतर कपट मेट के अपना, ले उनकुं मन दीजे हो ॥२॥

भवदुख टरे ह बरे सब दुष्कृत, सब विधि कारज छीजे हो ॥ ३ ॥

ब्रह्मानंद संत की सोबत, जन्म सफल करि लीजे हो ॥४॥

**भेटके । भद्राळीने ह : अने बरे : बळे छीके : सिद्ध थाय**

## ७९. राग काफी-तीन ताल

संत परम हितकारी, जगत मांही ॥ ध्रु० ॥
प्रभुपद प्रगट करावत प्रीति, भरम मिटावत भारी ॥१॥
परम कृपाल सकल जीवन पर, हरि सम सबदुखहारी ॥२॥
त्रिगुणातीत फिरत तन, त्यागी रीत जगत से न्यारी ॥३॥
ब्रह्मानंद संतन की सोबत, मिलत है प्रकट मुरारी ॥४॥

## ८० राग देस-तेवरा

कोई वन्दो कोई निन्दो कोई कैसे कहो रे ।
रघुनाथ साचे प्रीत बांधी होय तैसे होय रे ॥ध्रु०॥
चंद्र सूर्य जिमि ज्योत, स्तंभ विन आकाश रे ॥
जल ऊपर पाषाण तारे क्यों न तारे दास रे ॥ १ ॥
जपत शिवसनकादि मुनिजन नारदादि संत रे ।
जन्म जन्म के स्वामी रघुपति दास जानि जसवंत रे ॥२॥

जिमि जेवा

## ८१. राग भैरव-धमार

आज मिल सब गीत गावो
उस प्रभु के धन्यवाद ॥
जिसका यश नित्य गाते हैं गंधर्व-
मुनिगण धन्यवाद ॥ ध्रु०

मंदिरों में, कंदरों में, परवतों के
सिखर पर ।
देते हैं लगातार सो सो बार मुनिवर
धन्यवाद ॥ १ ॥

कंदरों : गुफाओं; लगातार : रातदिवस

## ८२. राग बहार–ताल विलंबित तीन ताल

अब हों कासो वैर करों ।
कहत पुकारत प्रभु निज मुख ते ।
घट घट हो विहरों ॥
आपु समान सबै जग लेखो ।
भक्त न अधिक डरों ।
श्रीहरिदास कृपा ते हरि की
नित निर्भय विचरों ॥ १ ॥

हों : हुं; कासों : केनी जोडे

## ८३. राग भैरव–तीन ताल

नंद–भवन को भूखन माई ।
यशोदा को लाल वीर हलधर को
राधारमन परम–सुखदायी ॥ ध्रु० ॥
शिव को धन संतन को सर्वस
महिमा वेद पुरानन गाई ।
इंद्र को इंद्र देव देवन को
ब्रह्म को ब्रह्म अधिक अधिकाई ॥ १ ॥
काल को काल ईश ईशन को
अति हि अतुल तोल्यो नहिं जाई
नंददास को जीवन गिरिधर
गोकुल-गाम को कुँवर कन्हाई ॥ २ ॥

भूखन : भूषण, घरेणुं

## ८३. राग सारंग-तीन ताल



दरशन देना प्रान पियारे ।
नंदलाला मेरे नैनों के तारे ॥ ध्रु० ॥

दीनानाथ दयाल सकलगुण,
नवकिशोर सुंदर मुखवारे ॥ १ ॥

मनमोहन मन रुकत न रोक्यो,
दरसन की चित चाह हमारे ॥ २ ॥

रसिक खुशाल मिलन की आशा ॥
निशिदिन सुमरन ध्यान लगा रे ॥ ३

## ८५. राग बीभास–तीन ताल



जाग जीव सुमरण कर हरि को
भोर भयो है भाई रे ।
सतगुरु ज्ञान विचार कहत हैं
चेतो राम दुहाई रे ॥ १ ॥

सोवत सोवत जनम व्यतीतो
आप शरणे आई रे
चेत न भोरे जाग न जोयो
लाहे सूझ गंवाई रे ॥ २ ॥

सोता सो नर खोता बिभूती
बिसत चोर ले जाई रे ।
जिन जाग्या हरि सुमरण लाग्या
प्राण परम चित पाई रे ॥ ३ ॥

ना कोइ तेरो सजन सनेही
　　　　ना कोई बेन न भाई रे
जम की मार पडे जब रोवे
　　　　तब तो कौन सहाई रे ॥ ४ ॥

मात पिता कुल लोग लुगाई
　　　　स्वारथ मिले सगाई रे ।
सुमरण विना संग नहिं कोई
　　　　जीव अकेलो जाई रे ॥ ५ ॥

अघमोचन भवहरण मुरारी
　　　　बडे चरण-शरण आई रे ।
जिन सहजराम भज रामसनेही
　　　　दुखमेटन सुखदायी रे ॥ ६ ॥

भोर : सवार; व्यतीतो : वीत्यो; बिसत : धन, वित्त;
थित : स्थिति; सहाई : मदद करनार; लुगाई : स्त्री;
अधमोचन : पापनिवारक; दुःखमेटन : दुःख मटाडनार;

## ८६ राग बीभास-दीपचंदी

---

अकल कला खेलत नर ज्ञानी

जैसे हि नाव हिरे फिरे दशे दिश

ध्रुव तारे पर रहत निशानी ॥ ध्रु० ॥

चलन वलन अवनी पर वाकी
मन की सुरत अकाश ठहरानी
तत्वसमास भयो है स्वतंतर
जैसे हिम होत है पानी ॥—अकल० ॥ १ ॥

छूटी आदि अंत नहिं पायो
जइ न सकत जहां मन बानी
ता घर स्थिती भई है जिनकी
कहि न जात ऐसी अकथ कहानी ॥—अकल० । २ ॥

अजब खेल अदभूत अनूपम
जाकू है पहेचान पुरानी
गगनहि गेब भया नर बोले
एहि अखा जानत कोइ ज्ञानी ॥—अकल० ॥ ३ ॥

## ८७ राग देश–तीन ताल



तुही एक मेरा मददगार है,
तेरा आसरा मुझको दरकार है ॥ ध्रु० ॥

किये मैंने अपराध बख्शो सभी
नहिं जिनका कुछ भी शुम्मार है ॥ १ ॥

कइ पतित तारे सुनाऊं मैं क्या क्या
बताने में ब्रह्मा भी लाचार है ॥ २ ॥

**भगतराम** भी दर तेरे पै पडा ।
तु चाहे तो अब ही बेडा पार है ॥ ३ ॥

बख्शो : बक्षी दो, माफ करो; दर : बारणुं, दरवाजो;

## ८८ राग बिहाग—तीन ताल



चेतन अब मोही दर्शन दीजे।
तुम दर्शन शिव सुख पामीजे,
तुम दर्शन भव छीजे ॥ चेतन० ॥ १ ॥

तुम कारन तप संयम किरिया,
कहो कहांलों कीजे ?
तुम दर्शन बिनु सब या जूठी,
अंतर चित्त न भीजे ॥ चेतन० ॥ २ ॥

क्रिया मूढमति कहे जन कोई,
ज्ञान और को प्यारो,
मिलत भाव रस दोउ न भाखे,
तू दोनों ते न्यारो ॥ चेतन० ॥ ३ ।

सब में है और सब में नाहीं,
पूरन रूप अकेलो,
आप स्वभावे वेकिम रमतो,
तू गुरु अरु तू चेलो ॥ चेतन० ॥ ४ ॥

अकल अलख प्रभु तू सब रूपी,
तू अपनी गति जाने,
अगम रूप आगम अनुसारे,
सेवक सुजस बखाने ॥ चेतन० ॥ ५ ॥

## ८९ राग तिलग-तीन ताल

---

जब लग उपशम नाहीं रति
तब लग जोग धरे क्यौं होवे, नाम धरावे जति
॥ जब० ॥ १ ॥

कपट करे तू बहुविध भांते, क्रोधे जले छाति
ताको फल तू क्या पावेगो, ग्यान बिना नाहीं बती
॥ जब० ॥ २ ॥

भूख तरस और धूप सहत है, कहे तु ब्रह्मव्रती
५ केलवे माया मंडे, मनमें धरे व्यक्ति ॥ जब० ॥ ३ ॥

भस्म लगावत ठाढो रहेवत, कहत हे हुं वसती
जंत्र भंत्र जडी बूटी भेषज, लोभ वश मूढमति
॥ जब० ॥ ४ ॥

बडे बडे बहु पूर्वधारी, जिनमें शक्ति हती
सो भी उपशम छोडी बिचारे, पाये नरक गति
॥ जब० ॥ ५ ॥

कोउ गृहस्थ कोउ होवे वैरागी, जोगी भगत जति
अध्यातम भावे उदासी रहोगे, पावेगो तब ही मुगति
॥ जब० ॥ ६ ॥

श्री नयविजय बिबुधवर राजे, जाने जग कीरति
श्री **जसविजय** उपझाय पसाये, हेम प्रभु सुख संतति
॥ जब० ॥ ७ ॥

बती : कुंमणुं फळ  केलवे : मेळवे  मंडे : आचरे
भेषज : औषधि  उपझाय : उपाध्याय

## ९० राग नट—तीन ताल

अजब जोत है तेरी हो आतम,
अजब जोत है तेरी ।
तू परमातम तू परमागम, लबधि रिद्धि सब तेरी ।हो०॥१॥
सिद्धि बुद्धि है तू सिद्धि साधक, तू गुन कुसुम चंगोरी
तेरा गुन गोरस गुनवे को, मुदित भई मति मेरी ।।हो० ।।२।।
चिदानन्द चेतन तू चातुर, सुरति सुद्ध तू हे चेरी
भूलो कहा भमे या भव में, भई अनंती फेरी ।।हो०।।३।।
दूर नहीं या घट में तोहे सब, ब्रह्म ज्ञान की सेरी
माया मोह तिमिर दल ज्ञान कला गति घेरी ।।हो०।।४।।
**विनय** स्वरूप संभारो अपनो, दुर्मति दूर उखेरी
आपहीं अपसा आप विचारो, मुगति भई अब मेरी ।।हो०।।५।

## ९१ राग धनाश्री—तान ताल

अब हम अमर भये न मरेंगे ।
या कारन मिथ्यात दियो तज, क्यों कर देह धरेंगे ॥अ०॥१॥

राग दोष जग बंध करत है इनको नाश करेंगे
मर्यो अनंत काल ते प्रानी सो हम काल हरेंगे ॥अ०॥२॥

देह विनाशी हूं अविनाशी अपनी गति पकरेंगे
नासीनासी हम थीरवासी, चोखे व्है निखरेंगे ॥अ०॥३॥

मर्यो अनंतवार बिन समज्यो अब सुखदुःख बिसरेंगे
**आनन्दघन** निपट निकट अक्षर दो नहीं समरे सो मरेंगे
॥ अ० ॥ ४ ॥

## ९२ राग केदार—तीन ताल

राम कहो रहमान कहो कोउ, कान कहो महादेव री
पारसनाथ कहो कोउ ब्रह्मा, सकल ब्रह्म स्वयमेव री ॥राम।

भाजनभेद कहावत नाना एक मृत्तिका रूपी री
तैसे खंड कल्पनारोपित आप अखंड सरूप री ॥राम०॥

निजपद रमे राम सो कहिये, रहिम करे रहिमान री
करशे करम कान सो कहिये, महादेव निर्वाण री ॥राम॥

परसे रूप पार सो कहिये, ब्रह्म चिन्हे सो ब्रह्म री
इह विधि साधो आप आनन्दघन, चेतनमय निकर्म री
॥ राम० ॥४॥

## ९३ राग देस–तीन ताल

---

नहीं ऐसो जन्म बारंबार ।<br>
क्या जानूं कछु पुण्य प्रगटे मानुसा अवतार ॥ ध्रु० ॥

बढ़त पल पल घटत छिन छिन, चलत न लागे बार ।<br>
बिरछ के ज्यों पात टूटे लगे नहीं पुनि डार ॥ १ ॥

भवसागर अति जोर कहिये विषम औखी धार ।<br>
सुरत का नर बांधे बेडा वेग उतारो पार ॥ २ ॥

साधु संतां ते गहंतां चलत करत पुकार ।<br>
दास मीराँ लाल गिरिधर जीवना दिन चार ॥ ३ ॥

मानुसा : मनुष्यनो; बिरछ : वृक्ष औखी : आकरी;<br>
त : ध्यान, वेग : जल्दी; गहंतां : ग्रहण करे छे;

## ९४ राग तोडी-ताल तेवरा

मन रे परसि हरि के चरन ॥
सुभग सीतल कमल कोमल त्रिविध ज्वालाहरन ।
जे चरन प्रह्लाद परसे इन्द्र पदवी-धरन ॥ १ ॥
जिन चरन ध्रुव अटल कीनो राखि अपने सरन ।
जिन चरन ब्रह्मांड भेट्यो नखसिखौ श्रीभरन ॥ २ ॥
जिन चरन प्रभु परसि लीने तरी गौतम घरन ।
जिन चरन कालीहि नाथ्यो गोपलीला करन ॥ ३ ॥
जिन चरन धरियो गोवर्धन गरव मघवा हरन ।
दास मीराँ लाल गिरधर अगम तारनतरन ॥ ४ ॥

मघवा : इन्द्र

## ९५ राग मांड-दादरा

माई मैने गोविंद लीनो मोल। गोविंद लीनो मोल ॥टेक॥
कोई कहे सस्ता, कोई कहे महंगा, लीनो तराजू तोल ॥१॥
कोई कहे घर में, कोई कहे बन में, राधा के संग किलोल ॥२॥
मीरां के प्रभु गिरधर नागर, आवत प्रेम के डोळ ॥३॥

किलोल : कल्लोल

## ९६ राग खमाच-दादरा

मेरे तो गिरिधर गोपाल दूसरा न कोई ॥ ध्रु० ॥
जाके शिर मोर-मुकुट मेरो पति सोई ।
शंख चक्र गदा पद्म कंठ माल सोई ॥ १ ॥
तात मात सुत न भ्रात, आपनो न कोई ।
छांड दई कुल की कान क्या करेगा कोई ॥ २ ॥
संतन संग बैठ बैठ लोक-लाज खोई ।
अब तो बात फैल गई जानै सब कोई ॥ ३ ॥
अँसुअन जल सींच सींच प्रेम-बेल बोई ।
मीरां प्रभु लगन लगी होनी हो सो होई ॥ ४ ॥

कान : मरजाद; अँसुअन : आंसू

## ९७ राग पहाडी खमाच–झुमाल।

मेरे राणाजी, मैं गोविंद–गुण गाना ॥ ध्रु० ॥

राजा रूठे नगरी रक्खे अपनी, मैं हर रुठ्या कहां जाना ॥१॥

राणे भेजा जहर प्याला, मैं अमृत कह पी जाना ॥२॥

डबिया में काला नाग भेजा, मैं शालग्राम कर जाना ॥३॥

**मीरांबाई** प्रेम–दिवानी, मैं सांवलिया वर पाना ॥४॥

रूठे

## ९८ राग मालकंस–तीन ताल

---

मोरी लागी लटक गुरु–चरनन की ॥ ध्रु० ॥

चरन बिना मुझे कछु नहीं भावे
झूठ माया सब सपनन की ॥ १ ॥

भवसागर सब सूख गया है
फिकर नहीं मुझ तरनन की ॥ २ ॥

मीरां कहे प्रभु गिरिधर नागर
उलट भई मोरे नयन की ॥ ३ ॥

लटक : रढ

## ९९ सोरठा



जेहि सुमिरत सिधि होय,
गणनायक करिवरवदन ।
करौ अनुग्रह सोई,
बुद्धिराशि शुभगुणसदन ॥

मूक होई वाचाल,
पंगु चढ़ै गिरिवर गहन ।
जासु कृपासु दयालु,
द्रवौ सकल कलिमलदहन ॥

१००

---

बिन काज आज महाराज लाज गई मेरी–
दुःख हरौ द्वारिकानाथ शरन मैं तेरी :

दुःशासन वंश कुठार महा दुःखदाई–
कर पकरत मेरा चीर लाज नहीं आई–
अब भयो धर्म को नाश पाप रह्यो छाई–
लखी अधम सभाकी और नहीं बिलखाइ.
शकुनि दुर्योधन करन खेड खल घेरि, दुःख० १

तुम दीननकी सुधि लेत देवकीनंदन,
महिमा अनंत भगवंत भक्त–भय–भंजन
तुम किया सिया दुःख दूर शंभु धनु खंडन,
हे तारण मदन गोपाल मुनिन मन रंजन
करुणा निधान भगवान करी क्यों देरी, दुःख० २

बैठे जहां राजसमाज नीति सब खोई,
        नहि कहत धर्मकी बात सभामें कोई
पांचौ पति बैठे मौन कोन गति होई,
        ले नंदनंदन को नाम द्रौपदी रोई,
करि करि विलाप संताप सभामें टेरी,        दुःख० ३

तुम सुनि गजेंद्रकी टेर विश्वअघनाशी,
        ग्रह मारी छुडाही बंदि काटी पग फांसी
मैं जपौं तुम्हारा नाम द्वारिकावासी,
        अब काहे राज समाज करावत हांसी
अब कृपा करौं यदुनाथ जानि चित चेरि,        दुःख० ४

तुम पति राखी प्रल्हाद दीन दुख टारो,
        भये खंभ फारी नरसिंह असुर संहारो
व्रज खेलत केशी आदि बकासुर मारो,
        मथुरा मुष्टिक चणुर कंस मद गारो
तुम मात पिताकी आनि कटाइ बेरी,        दुःख० ५

लं भक्तन हित अवतार कन्हाई तुमने,
यमलार्जुनकी जड योनि छुटाइ तुमने,
जल बरसत प्रभुता अगम दिखाई तुमने,
नखपर गिरि धरि ब्रज लीयो उगारी तुमने
प्रभु अब बिलंब क्यों करी अमारी बेरि, दुःख० ६

सुन दीनबंधु भगवान भक्त हितकारी,
हरी भये चीर में प्रगट हरो दुख भारि,
खैंचत हारो मतिमंद वीर बलकारी,
राखि लई दीनकी लाज आप बनवारी
बरसत हरसत सुर सुमन बजावत भेरि, दुःख० ७

क्या करो द्वारिकानाथ मनोहर माया,
अंबरका लगा पहाड अंत नहीं पाया
तिहुं लोक चहुंदिशि भुवन चीर दरशाया,
बंदिश गणेश परसाद कृष्ण गुण गाया,
दीननकी दीनानाथ विपति निरबेरि, दुःख० ८

रामनाम बिनु रसना जैसी,
करो उसका टुकरा टुकरो ।
जिन नयनन प्रभु रूप न निरख्यो,
सो नयननमें लूण भरी रे ॥जिन०॥

रत्न पदारथ जन्म मानुखो,
आवत नहि सो फेर फरी ।
अब तेरो दाव बन्यो है मूरख,
करना हो सो ले ने करी रे ॥जिन०॥

पान पसार कियो नहि सुकृत,
देत दुवारे दगन भरी ।
खीम कहे तू भूलो आयो
खाली तेरी खेप परी रे ॥जिन०॥

## १०३ राग भांजी, घुमाळी

हे अच्युत हे परब्रह्म,
अविनाशी अघनाश ।
हे पूरण हे सर्वमें,
दुखभंजन गुणतास ॥

हे संगी हे निरँकार,
हे निर्गुण सब टेक ।
हे गोबिंद हे गुणनिधान,
जाके सदा विवेक ॥

१२४

हे अपरंपर हरहरे,
हे भी होवनहार ।
हे संतन के सदा संग,
निराधार आधार ॥

हे ठाकुर हौं दासरो,
मैं निरगुण गुण नहि कोय ।
नानक दीजै नामदान,
राखौं हिये परोय ॥

१०४

टुक हिर्सो हवा को छोड़ मियां
मत देस-बिदेस फिरे मारा
कज़्ज़ाक अजल का लूटे है
दिनरात बजा कर नक्कारा
क्या बिधिया भैंसा बैल शुतर
क्या गौएं पिल्ला सरभारा
क्या गेहूं चावल मोठ मटर
क्या आग धूंआ क्या अंगारा
सब ठाठ पडा रह जावेगा
जब लाद चलेगा बनजारा
कज़्ज़ाक अजल का लूटे है
दिनरात बजा कर नक्कारा १.

गर तू है लक्खी बनजारा
और खेप भी तेरी भारी है
अय गाफिल ! तुझ से भी चढता
एक और बडा बेपारी है
क्या शक्कर मिसरी कंद गरी
क्या सांभर मीठा खारी है
क्या दाख मुनक्का सोंठ मिरच
क्या केसर लोंग सुपारी है        सब० २

यह खेप भरे जो जाता है
वह खेप मियां मत गिन अपनी
अब कोई घडी पल साअत में
यह खेप बदन की है कफनी
क्या थाल कटोरे चांदी के
क्या पीतल की डिबिया धपनी
क्या बरतन सोने रूपे के
क्या मिट्टी की हंडिया अपनी      सब० ३

यह धूमधड़का साथ लिये,
क्यों फिरता है जंगल जंगल
एक तिनका साथ न आवेगा
मोजूद हुआ जब आन अजल
घरबार अटारी चौपारी
क्या खासा ननसुख और मलमल
क्या चिलवन पर्दे फर्श नये
क्या लालपलंग और रंगमहल सब० ४

हर मंजिल में अब साथ तेरे
यह जितना डेरा डंडा है
जर दाम-दिरम का भांडा है
बन्दूक सिपाह और खांडा है
जब नायक तन से निकलेगा
जो मुल्कों मुल्कों हांडा है
फिर हांडा है न भांडा है
न हलवा है न मांडा है सब० ५

कुछ काम न आवेगा तेरे
यह लाल जमुरद सीमोजर
सब पूंजी बाट में बिखरेगी
जब आन बनेगी जान उपर
नौबत नक्कारे बान निशां
दौलत हशमत फौजें लश्कर
क्या मसनद तकिया मुल्क मकां
क्या चौकी कुरसी तख्त छतर सब० ६

क्यों जी पर बोझ उठाता है
इन गोनों भारी भारी के
जब मौत लुटेरा आन पडा
फिर दूने हैं बेपारी के
क्या साज जडाउ जड-जेवर
क्या गोटे थान-किनारी के
क्या घोडे जीन सुनेरी के
क्या हाथी लाल अमारी के सब० ७

मग़रूर न हो तलवारों पर
मत भूल भरोंसे ढालों के
सब पटा तोड के भागेंगे
मुंह देख अजल के भालों के
क्या डब्बे मोती हीरों के
क्या ढेर खजाने मालों के
क्या बुगचे तार मुशज्जर के
क्या तख्ते शाल-दुशालों के सब ०

क्या सख्त मकां बनवाता है
खम तेरे तन का है पोला
तू ऊंचे कोट उठाता है
वहां तेरी गोरनें मुंह खोला
क्या रेती खंदक रुंद बडे
क्या बुर्ज कगूरा अनमोला
गढ कोट रहनला तोप किला
क्या शीशा दारु और गोला सब० ९

हर आन नफे और टोटे में
क्यों मरता फिरता है बनबन
टुक गाफिल ! दिल में सोच जरा
है साथ लगा तेरे दुश्मन
क्या लौंडी बांदी दाई ददा
क्या बंदा चेला नेकचलन
क्या मंदर मस्जिद ताल कूए
क्या घाट सरा क्या बाग-चमन सब० १०

जब चलते चलते रस्ते में
यह गौन तेरी ढल जावेगी
एक बिधिया तेरी मिट्टी पर
फिर घास न चरने आवेगी
यह खेप जो तूने लादी है सब
हिस्सों में बट जावेगी
धी पूत जवांइ बेटा क्या
बनजारन पास न आवेगी सब० ११

जब मुर्ग फिरा कर, चाबुक को
यह बैल बदन का हांकेगा
कोइ नाज समेटेगा तेरा
कोइ गौन। सीए और टांकेगा
हो ढेर अकेला जंगल में
तू खाक लहद की फांकेगा
उस जंगल में फिर आह! नजीर
एक तिनका आन न झांकेगा
सब ठाठ पडा रह जावेगा
जब लाद चलेगा बनजारा
कज्जाक अजल का लूटे है
दिनरात बजा कर नक्कारा                    १२

टुक : जरा; हिर्सोहवा : वांछना; कज्जाक : डाकू,लूटारो;
अजल : मोत; बिधिया : पोठीया; शुतर : उंट;
लक्खी बनजारा : लाखो वणझारो;

गरी : नाळीएर; तिनका : तणखलुं; भांडा : खजानो;
हांडा : फरनारो; मांडा : पकवान; अमुरद : पन्नां;
हशमत : वैभव; मसनद : गादी; बुगचे : बचका;
मुशज्जर : कसब; खम : हाड; सरा : सराई;
जी : दीकरी; मुर्ग : प्राणपक्षी; लहद : लाद

## १०५ राग खमाज-धुमाळी

---

वैष्णव जन तो तेने कहिये, जे पीड पराई जाणे रे
परदुःखे उपकार करे तोये, मन अभिमान न आणे रे

सकळ लोकमां सहुने वंदे, निंदा न करे केनी रे
वाच काछ मन निश्चळ राखे, धन धन जननी तेनी रे

समदृष्टि ने तृष्णात्यागी, परस्त्री जेने मात रे
जिव्हा थकी असत्य न बोले, परधन नव झाले हाथ रे

मोह माया व्यापे नहि जेने, दृढ वैराग्य जेना मनमां रे
रामनाम शुं ताळी लागी, सकळ तीरथ तेना तनमां रे

वणलोभी ने कपटरहित छे, काम क्रोध निवार्या रे
भणे नरसैंयो तेनुं दरशन करतां, कुळ एकोतेर तार्यां रे

## १०६ राग खमाज-घुमाळी

भूतळ भक्ति पदारथ मोटुं, ब्रह्मलोकमां नाही रे
पुण्य करी अमरापुरी पाम्या, अन्ते चोर्याशी मांहीं रे

हरिना जन ते मुक्ति न मागे, मागे जनमोजनम अवतार रे
नित सेवा नित कीर्तन ओच्छव, निरखवा नन्दकुमार रे

भरतखंड भूतळमां जन्मी, जेणे गोविन्दना गुण गाया रे
धन धन रे एनां मातपिताने, सफळ करी एणे काया रे

धन वृन्दावन धन ए लीला, धन ए व्रजनां वासी रे
अष्ट महासिद्धि आंगणीये रे ऊभी, मुक्ति छे एमनी दासी रे

ए रसनो स्वाद शंकर जाणे; के जाणे शुकजोगी रे
कांईएक जाणे व्रजनी रे गोपी, भणे नरसैंयो भोगी रे

## १०७ राग आसा मांड—ताल झपताल

---

समरने श्रीहरि मेल ममता परी
जोने विचारीने मूळ तारुं
तूं अल्या कोण ने कोने वळगी रह्यो
वगर समज्ये कहे मारुं मारुं १

देह तारी नथी जो तुं जुगते करी
राखतां नव रहे निश्चे जाये
देहसंबंध त्यज्ये अवनवा बहु थशे
पुत्र कलत्र परिवार व्हाये २

धन तणुं ध्यान तुं अहोनिश आदरे
ए ज तारे अंतराय मोटी
पासे छे पियु अल्या तेने नव परखियो
हाथथी बाजी गई थयो रे खोटी ३

भरनिद्रा भर्यो रुंधी घेर्यो घणो
संतना शब्द सुणी कां न जागे
न जागतां नरसैंया लाज छे अतिघणी
जन्मोजन्म तारी खांत भागे ४

## १०८ राग आसा मांड–झपताल

---

अखिल ब्रह्माण्डमां एक तुं श्रीहरि
जूजवे रूपे अनंत भासे
देहमां देव तुं, तेजमां तत्त्व तुं
शून्यमां शब्द थई वेद वासे १

पवन तुं पाणी तुं भूमि तुं भूधरा
वृक्ष थई फूली रह्यो आकाशे
विविध रचना करी अनेक रस लेवाने
शिव थकी जीव थयो ए ज आशे २

वेद तो एम वदे श्रुतिस्मृति साख दे
कनक कुण्डल विषे भेद न्होये
घाट घड्या पछी नाम रूप जूजवां
अंते तो हेमनुं हेम होये ३

वृक्षमां बीज तुं, बीजमां वृक्ष तुं
जोउं पटंतरे ए ज पासे
भणे नरसैंयो ए मन तणी शोधना
प्रीत करुं प्रेमथी प्रगट थाशे ४

## १०२ राग आसा-माड, झ।

---

ज्यां लगी आतमातत्त्व चीन्यो नहि
त्यां लगी साधना सर्व जूठी
मनुष्यदेह ताहरो एम एळे गयो
मावठानी जेम वृष्टि वूठी

शुं थयुं स्नान पूजा ने सेवा थकी
शुं थयुं दीनने दान दीधे
शुं थयुं धरी जटा भस्मलेपन कर्ये
शुं थयुं वाळ लोचन कीधे

शुं थयुं तप ने तीरथ कीधा थकी
शुं थयुं माळ ग्रही नाम लीधे
शुं थयुं तिलक ने तुलसी धार्या थकी
शुं थयुं गंगजल पान कीधे ३

शुं थयुं वेद व्याकरण वाणी वदे
शुं थयुं राग ने रंग जाण्ये
शुं थयुं खट दरशन देख्या थकी
शुं थयुं वरणना भेद जाण्ये ४

ए छे परपंच सहु पेट भरवा तणा
आतमाराम परिब्रह्म न जोयो
भणे **नरसैंयो** के तत्त्वदर्शन बिना
रत्न तामणि जन्म खोयो ५

## ११० राग आसा मांड—झपताल

जे गमे जगतगुरु देव जगदीशने
ते तणो खरखरो फोक करवो
आपणो चिंतव्यो अर्थ कांइ नव सरे
उगरे एक उद्वेग धरवो १

हुं करुं हुं करुं ए ज अज्ञानता
शकटनो भार जेम श्वान ताणे
सृष्टि मंडाण छे सर्व एणी पेरे
जोगी जोगेश्वरा कोक जाणे २

नीपजे नरथी तो कोई न रहे दुखी
    शत्रु मारीने सौ मित्र राखे
राय ने रंक कोई दृष्ट आवे नहि
    भवन पर भवन पर छत्र दाखे    ३

ऋतु लता पत्र फल फूल आपे यथा
    मानवी मूर्ख मन व्यर्थ शोचे
जेहना भाग्यमां जेहने जे लख्युं
    तेहने ते समे ते ज प्होंचे    ४

[illegible] गडबड करी वात न करी खरी
    जेहने जे गमे तेने पूजे
[illegible] कर्म वचनथी [illegible] मानी लहे
    सत्य छे ए ज मन एम सूझे    ५

मुग्ध संसारी मिथ्या करी मानजो
    कृष्ण विना बीजुं सर्व काचुं
जु[illegible] कर जोडी करी नरसैंयो एम कहे
    जन्म प्रतिजन्म हरिने ज जाचुं    ६

## १११ राग आसा मांड-झपताल



जागीने जोउं तो जगत दीसे नहि
    उंघमां अटपटा भोग भासे
चित्त चैतन्य विलास स्वरूप छे
    ब्रह्म लटकां करे ब्रह्म पासे    १

पंच महाभूत परिब्रह्म विषे ऊपज्यां
अणु अणु मांही रह्यां रे वळगी
फूल ने फळ ते तो वृक्षनां जाणवां
थडथकी डाळ ते नहि रे अळगी २

वेद तो एम वदे श्रुति स्मृति साख दे
कनक कुंडल विषे भेद न्होये
घाट घड्या पछी नाम रूप जूजवां
अंते तो हेमनुं हेम होये ३

जीव ने शिव तो आप इच्छाए थया
रची परपंच चौद लोक कीधा
भणे **नरसैंयो** ए, ते ज तुं ते ज तुं
एने समर्याथी कंई संत सीध्या ४

११२ राग आसा मांड-ताल झपताल



प्रेमरस पा ने तुं मोरना पिच्छधर
तत्त्वनुं टूंपणुं तुच्छ लागे
दूबळा ढोरनुं कुशके मन चळे
चतुरधा मुक्ति ते तो न मागे १

प्रेमनी वात परिक्षित प्रीछ्यो नहीं
शुकजीए समजीने रस संताड्यो
ज्ञान वैराग्य करी ग्रन्थ पूरो कर्यो
मुक्तिनो मार्ग सुधो देखाड्यो २

मारीने मुक्ति आपी घणा दैत्यने
ज्ञानी विज्ञानी बहु मुनि रे जोगी
प्रेमने जाग तो व्रज तणी गोपिका
अवर विरला काइ भक्त भोगी ३

प्रेमने मुक्ति तो परम वल्लभ सदा
हेतुना जीव ते हेतु त्रूठे
जन्मोजन्म लीलारस गावतां
व्हागनां व्हाण जेम द्वार छूटे ४

में ग्रह्यो हाथ गोपीनाथ गरवा तणो
अवर बीजुं कांइए न भावे
नरसैंयो महामति गाय छे गुण कथी
जति सतोने तो स्वप्ने न आवे ५

## ११३ राग आसा मांड–ताल झपताल

निरख ने गगनमां, कोण घूमी रह्यो
ते ज हुं ते ज हुं शब्द बोले
श्यामना चरणमां इच्छुं छु मरण रे
अहींयां कोइ नथी कृष्ण तोले १

श्याम शोभा घणी, बुद्धि ना शके कळी
अनत ओच्छवमां पंथ भूली
जड ने चतन रस करी जाणवो
पकडी प्रेमे संजीवन मूळी २

जळहळ ज्योत उद्योत रवि कोटमां
हेमनी कोर ज्यां नीसरे तोले
सच्चिदानंद आनंद क्रीडा करे
सोनानां पारणां मांहे झूले ३

बत्ति विण तेल विण सूत्र विण जो वळी
अचळ झळके सदा अनळ दीवो
नेत्र विण निरखवो, रूप विण परखवो
वण जिह्वाए रस सरस पीवो ४

अकळ अविनाशी ए नव ज जाए कळ्यो
अरध उरधनी मांहे महाले
**नरसैंयानो** स्वामी सकळ व्यापी रह्यो
पेमना तंतमां संत झाले ५

## ११४ राग आसा मांड–ताल झपताल

---

बापजी पाप में कवण कीधां हशे
नाम लेतां तारुं निद्रा आवे
उघ आलस्य आहार में आदर्यां
लाभ विना लव करवी भावे        १

